अन्ध विश्वास से ही अगणित व्यक्ति सुख दुख का प्र
अनुभव करते हैं कितने ही तो उसी में उलझ कर मर
जाते हैं निस्संदेह विश्वास बड़ी प्रबल शक्ति है। ईश्वर पाप
दण्ड देता है यदि इस बात का पूर्ण निश्चय हो जाय तो संगी
पहरे में हथकड़ी लगा हुआ कैदी जैसे भलमनसाहत के
चलता है वैसा ही आचरण ईश्वर वादी को करना पड़ेगा।

चौथा तत्व यह कि 'धर्माचरण और उपासना से ई
प्रसन्न होता है इसके विपरीत से अप्रसन्न।' धर्माचरण की
हम उपरोक्त पंक्तियों में विस्तार पूर्वक समझा चुके हैं कि तुच्छ
स्वार्थ से, पशुवृत्ति से, सामाजिक जीवन की ओर बढ़ने के लिए
धर्म का सारा विधान है और उस विधान की रक्षा के लिए
ईश्वरीय शासन की स्थापना है। इसलिए यह बात तो समझ में
आती है कि धर्माचरण से ईश्वर प्रसन्न होता है। पर उपासना
से प्रसन्न और निंदा से अप्रसन्न होने की बात सामने आने प
भारी संदेह उठ खड़ा होता है, क्योंकि इससे तो ईश्वर भी चाप
लूसी पसन्द, पक्षपाती, नवाब प्रकृति का, सिद्ध होता है। उसकं
अलिप्तता, समदर्शीपन, निस्पृहता पर स्पष्ट आक्षेप आता
और वह भी साधारण मनोविकारी मनुष्य की सीमा में
जाता है। इस सन्देह का समाधान करने के लिए केवल शुष्
वादाविवाद से काम न चलेगा वरन् हमें गहराई में उतर क
उस निमित्त का पता लगाना होगा जिसके कारण ईश्वर
उपासना प्रिय स्वभाव वाला माना गया है। डाक्टर हएटर
अपने अनुसंधानों के आधार पर यह प्रमाणित कर दिया है कि
"मूल वृत्तियों के विरुद्ध यदि कोई नवीन मार्ग निकालना हो
उसके लिए बार-बार, लगातार और कठोर प्रयत्न करने से न
आदत डालनी पड़ती है, इस पर भी वह आदत इतनी निर्ब

होती है कि कुछ दिनों उसकी ओर से उदासीनता धारण करली जाय तो वह मिट जाती है। इसलिए ऐसी आदतों को सुरक्षित करनेके लिए निरन्तर प्रयत्न करते रहना पड़ता है।' यह अनादि सत्य वैदिक ऋषियों को भी ज्ञात था। उन्होंने सोचा कि ईश्वरीय शासन की सर्वाङ्गीन व्यवस्था बना देने पर भी यह पशु वृत्तियों के मुकाबले में हलकी रहेगी और जरा भी ढील देने पर कठिनाई बढ़ जायगी। इसलिए नित्य कई २ बार विशेष प्रेम एवं भक्ति के साथ मूर्ति पूजा के सहारे ध्यान में मग्न होकर नित्य नैमित्तिक कर्म काण्डों द्वारा ईश्वर की पूजा उपासना करते रहने का आदेश किया गया। पतंग बनाई जाय, उसमें डोरी बाँधी जाय, हवा में उड़ाई जाय फिर डोरी को हाथ में से छोड़ दिया जाय तो सारा प्रयत्न निरर्थक होजाय। जबतक पतङ्ग को हवा में उड़ाना है तब तक डोरी को हाथ में रखना चाहिए उसकी गति विधि का संचालन करना चाहिये। फौजी सिपाहियों को नित्य परेट करनी पड़ती है ताकि वह उस शिक्षा को भूल न जावें वरन् अभ्यस्त बने रहें। धर्म की रक्षा के लिए ईश्वर का शासन बनाया गया, पर बिना नियमितता के वह शासन विधान कैसे चलेगा? चूंकि ईश्वरवाद नया शिक्षण है, स्वार्थो को जीव जानता है पर ईश्वर के बारे में उसको मनुष्य योनि में ही ज्ञान मिला है। पुरानी आदत के मुकाबले में नई निश्चय ही कमजोर होती है। जंगली सुग्गा बेर जामुन खाया करता है पर सोने के पिंजड़े में दाख, अंगूर खाने का नया सुख प्राप्त करने के लिए पकड़ा जाना पसन्द नहीं करता। पिंजड़े में उत्तम रहन सहन मिलने पर भी वह फिर भी उड़ जाने का यत्न किया करता है. पिंजड़े को तीलियों से लड़ते हुए भागने का उसका वह यत्न नित्य ही देखा जा सकता है। यदि पिंजड़ा कमजोर हो तो संभव है कि नई

सुव्यवस्था को ठुकरा कर सुग्गा उड़ जाय चाहे उसे जङ्गल में कष्ट ही क्यों न सहना पड़े। यही देवासुर संग्राम मनुष्य के मन में नित्य होता है। आगे बढ़ने और पीछे हटने की रस्सी कसी ही खिंची रहती है। ढील पड़ते ही गुड़ गोबर हो सकता है। इसलिए ईश्वरवाद के आचार्यों ने इस बात पर बहुत जोर दिया है कि ईश्वर की नित्य उपासना करनी चाहिए इसके बिना ईश्वरीय शासन पर विश्वास करने का लाभ प्राप्त नहीं हो सकता। यही लाभ प्राप्त करना ईश्वर की प्रसन्नता एवं उसे न प्राप्त करना उसकी प्रसन्नता के अर्थों में कहा गया है।

•

हम मानते हैं कि ईश्वर निस्पृह है उसे निन्दा स्तुति की आवश्यकता नहीं। परन्तु यह भी मानना पड़ेगा कि नित्य की उपासना किए बिना ईश्वरीय शासन का विश्वास मन में दृढ़ बनाये रखना कठिन है। प्रसन्नता अप्रसन्नता को अलंकारिक शब्दों में यहां इसी प्रयोजन से प्रयोग किया गया है। 'प्रसन्न होना-सुख देना, अप्रसन्न होना—दुख देना' ईश्वर के इस कार्यक्रम पर हम मोटी दृष्टि से वाद विवाद करके किसी ठीक निश्चय पर नहीं पहुंच सकते। यदि हम आज इसका भावार्थ यों समझें कि 'ईश्वर उपासना में मनुष्य अपने पशु स्वभाव को दबाये रहकर सुख शान्तिमय जीवन बिताता रह सकता है' तो यह अर्थ ठीक शास्त्रकार की आन्तरिक इच्छा के ही अनुकूल होगा। महात्म्यों का वर्णन करते समय प्रलोभनों का समावेश जिस दृष्टि से हुआ है उसी दृष्टि से, उपासना से ईश्वर के प्रसन्न होने और सुख देने का वर्णन है। मूल तात्पर्य इतना ही है कि ईश्वरीय विश्वासों को दृढ़ रखने का निरन्तर अभ्यास रखना

आवश्यक है जिससे धर्माचरण के लिए हमारे पूज्य पूर्वजों ने जो गूढ़ मानसिक रहस्यों के आधार पर ईश्वरवाद की महत्व-पूर्ण व्यवस्था बनाई है वह सुदृढ़ और सुव्यवस्थित बनी रहे।

---

# नास्तिक भी उपासना करें।



नास्तिकैरपि कर्तव्योपासना परमात्मनः।
जीवनं पतनं याति यतोह्याराधनां विना॥

—पञ्चाध्यायी।

( नास्तिकः ) अनीश्वरवादियों को ( अपि ) भी ( परमात्मनः ) परमात्मा की ( उपासना ) उपासना ( कर्तव्या ) करनी चाहिए ( यतोहि ) क्योंकि ( आराधनां ) आराधना के ( विना ) बिना ( जीवनं ) जीवन ( पतन ) पतनावस्था को ( याति ) प्राप्त होता है।

पञ्चाध्यायी के उपरोक्त श्लोक में दिव्य सत्ता की-ईश्वर की—उपासना को आवश्यक बताया है। यहाँ प्रारम्भ में ही अनेक सन्देह उठ खड़े होते हैं। गणना की जाय तो संसार में इस समय एक तिहाई से भी अधिक जन-संख्या ऐसी होगी, जो ईश्वर का अस्तित्व मानने से ही इनकार करती है। विज्ञान कहता है कि—"कसौटी पर वर्तमान ईश्वर का ढाँचा खरा नहीं उतरा। विभिन्न सम्प्रदायों, पैगम्बरों ने और भक्त जनों ने ईश्वर का जैसा वर्णन किया है, वह परीक्षा के समय अवास्तविक

रतनारे नयन पतली नाक, मोती से दांत स्मरण हो आते हैं। अर्थात् 'सुन्दर' शब्द के साथ जो चित्र जुड़ा हुआ है, वह दिव्य नेत्रों के सामने नाचने लगता है। आप अपने में जो उन्नति देखना चाहते हैं, जिन जिन विशेषताओं की इच्छा करते हैं, उन सब का एक सम्मिलित चित्र अवश्य बन जायगा। यदि इच्छा निर्बल हुई तो वह चित्र भी धुँधला, निर्बल, अस्थिर और उदासीन होगा उन्नति की इच्छा जितनी ही प्रबल होगी, उतना ही चित्र अधिक स्पष्ट, सतेज, प्रकाशवान, स्थिर एवं उत्सुकता-पूर्ण होगा। एक प्रेमी अपनी प्रेमिका के विछोह में है। वह प्रेमिका को अपने पास देखना चहता है, उसकी यह इच्छा जितनी ही प्रबल होगी उतना ही उसे प्रेमसिका का ध्यान अधिक आवेगा। प्रेयसी की सलौनी मूर्ति आंखों के आगे ही खड़ी रहेगी। सच्ची लगन से ही किसी वस्तु की प्राप्ति होती है। मनुष्य यदि उन्नति दशा को प्राप्त होना चाहता है, तो यह कार्य यों ही लस्टम-पस्टम उदासीनता के साथ पूरा न होगा वरन दृढ विश्वास, सच्ची लगन प्रेममय उत्सुकता के साथ एक 'ध्येय प्रतिमा' बनानी होगी। आकांक्षा उस देह को प्राप्त करने की लगन में लगी रहे और तन मन से उसकी प्राप्ति का कर्तव्य करता रहे। कोलम्बस की आकांक्षा भारत भूमि को तलाश करने के लिए व्याकुल हो रही थी और सर्वस्व की बाजी लगाकर उसका तन मन जहाज का संचालन कर रहा था तब सही वह एक स्वर्णभूमि को ढूँढ पाया। यदि यों ही बिना किसी तीव्र आकांक्षा के बिना किसी ध्येय प्रतिमा के समुद्र में जहाज चला देता, तो सफलता प्राप्त नहीं कर सकता था।

हमारे पूर्वजों ने अत्यन्त गहरे मानसिक तत्व ज्ञान के आधार पर ईश्वर की सुन्दर मूर्ति का ध्यान करने की पूजा

विधान बनाया है। अपनी नाना प्रकार की उन्नति का बोध कराने वाली एक मनमोहक प्रतिमा का ध्यान करना आवश्यक है। इस प्रतिमा के साथ ईश्वर का पवित्र नाम जोड़ देने से यह विशेषता हो जाती है कि वह प्रतिमा केवल भौतिक सांसारिक-उन्नति तक ही सीमित नहीं रहती वरन् आध्यात्मिक के साथ, सतोगुणी दिव्य वृत्तियों के साथ, भी सम्बन्धित हो जाती है। यह रचना भौतिक और आध्यात्मिक दोनों उन्नतियों से युक्त हमारे भविष्य की रचना करता है। मनुष्य का मूल भूत प्रकृति उन्नति की ओर अग्रसर होने की है। कोई भी व्यक्ति उन्नति की इच्छा किये बिना रह नहीं सकता। इसलिए उन्नति भविष्य की एक रूप रेखा बनाना भी नितान्त अनिवार्य है। विष्णु लोक, गोलोक, स्वर्ग, बहिश्त, हेविन, आदि स्थान सम्बन्धी कल्पना है। तथा मुक्ति, स्वर्ग प्राप्ति आदि अवस्था सम्बन्धी कल्पनाएँ उसी ध्येय अवस्था की बोधक हैं, जिसकी प्रायः हर व्यक्ति इच्छा किया करता है।

ईश्वर को निराकार मानने वाले जो सज्जन परमात्मा का एक विशेष मूर्ति में ही होना स्वीकार नहीं करते, उनसे हमारी प्रार्थना है कि वे अपने मत को बदले बिना भी 'ध्येय प्रतिमा' का ध्यान करने के लाभों के सम्बन्ध मे विचार कर और उसके अन्दर जो बड़ा भारी लाभ छिपा हुआ है, उसे ग्रहण करें। अनीश्वरवादी महानुभाव कहा करते हैं कि हम 'पेशेवर धर्मध्वजी दुकानदारों के रिश्वती और खुशामदी खुदा को नहीं मानते।" अच्छा भाई, उसे मत मानो। पर अपना उत्तम भविष्य गढ़ने वाले सांचे को तो मानो। अच्छा उसको खुदा न कहो, हम तुम्हें दो एक नाम बताये देते हैं। चाहे [illegible] कहो, चाहे [illegible] कहो, पारसी [illegible] के [illegible] में [illegible]

जाओ। अपनी सूरत तो दर्पण में देखी ही होगी, उसका ध्यान नेत्रों से ध्यान करो उसे उत्तम सांसारिक और आध्यात्मिक गुणों से सजा डालो। वर्तमान शरीर की सभी कमियों को हटा कर अपने लिए जसा उत्तम शरीर चाहते हो, जैसे गुण चाहते हो, जैसी शक्तिया चाहते हो, उन सबसे अपनी तस्वीर की सजावट कर डालो। बस, ईश्वर की तस्वीर हो गई, इसी का ध्यान किया करो। इस मूर्ति से तुम्हारा जितना प्रेम होगा, उतना ही तुम भृङ्ग कीट की तरह उस आदर्श प्रतिमा में तल्लीन होते जाओगे और वह आध्यात्मिक तल्लीनता इतनी महत्व पूर्ण सिद्ध होगी कि बहुत अंश में तो वे इच्छाएं इसी जन्म में पूरी हो जायेंगी, रही बची अगले जन्म में अवश्य पूरी हो जॉयगी मजाक की बात नहीं है, यह आध्यात्मिक ध्रुव सत्य है, हिरन के बच्चे में अधिक प्रेम होने पर जड़ भरत के दूसरे जन्म में हिरन होने की कथा महाभारत में मौजूद है। तुम्हारी आकांक्ष जिस स्थित को प्राप्त करने में पुरी तत्परता से जुड़ी हुई है को कारण नहीं कि एक दो जन्मों में ही वह पूर्णता प्राप्त न हो जाय ध्यान प्रतिमा की भक्ति का अतुलित प्रताप है। इस महान सत्य को विज्ञान की कसौटी पर जितना-जितना अधिक कसा जात है उतना ही वह अधिक खरा साबित होता जाता है।

केवल ध्यान करने में कुछ नहीं होता, यह समझना भू है। ध्यान आरम्भिक सीढ़ी है। आदर्श का निर्माण होते ही शरीर और मन सारी शक्तियों से उसे प्राप्त करने लग जाता है और दृश्य एवं अदृश्य लोकों से सफलता के लिए ऐसे ऐसे विचित्र साधन सूक्ष्म तत्वों की सहायता से जुटाने लगता है, कभी कभी तो वे सहायताएं चमत्कार जैसी मालुम पड़ती हैं। कई बार भगत लोग,बड़े आलसी, दरिद्री अकमरय, दुर्गुणी,

था अवनति की ओर गिरते देखे जाते हैं। यह भगत लोग असल में भक्ति की झूँठी विडम्बना करते हैं, उनका भगतपना पेट पालने का या सस्ती वाहवाही लूटने का एक जरिया है। सच्चा ध्यान योगी ईश्वर की पवित्र मूर्ति में अपने को तल्लीन कर देता है, अथवा यों कहिए कि आत्मोन्नति की जो सब से ऊँची, सर्व गुण सम्पन्न 'ध्येय प्रतिमा' बनाई है, उसके साथ तदाकार होने के लिए प्रेम पूर्वक विह्वल हो जाता है भक्ति का सच्चा तत्व यही है। भक्ति का महा विज्ञान इतना सत्य है कि उसके प्रत्यक्ष परिणाम को चाहे जो अनुभव कर सकता है। आप कैसे बढ़ना चाहते हैं? उसका एक मजबूत नक्शा बनाकर उसमें सफल होने के लिए प्राण प्रण से तल्लीन हो जाइए। फिर कुछ ही दिनों में भक्ति का जादू देखिये, आपकी काया पलट होजायगी। काफिला कहीं का कहीं पहुँच जायगा। आपकी जीवन दशा में आश्चर्यजनक लौट पलट हो जायगी। भक्ति द्वारा उत्पन्न हुआ आत्मोन्नतिकारी प्रचण्ड विद्युत प्रवाह नस-नस में दौड़ने लगेगा। लालटैन के ऊपर जिस रंग का काँच लगा दिया जाय उसी रंग की रोशनी होने लगती है। जैसा जीवन ध्येय निश्चित होजाता है। उसी के अनुरूप शरीर के कार्य और मन के कार्य दिखाई देने लगते हैं।

पेशेवर भगत लोग 'भक्ति' का कैसा विकृत और नाशकारी रूप बनाये बैठे हैं, इस सम्बन्ध में पाठक स्वयं ही सब कुछ जानते हैं, उस गड़ी हुई दुर्गन्धि को उखाड़ कर बदबू फैलाने की इस समय हमारी इच्छा नहीं। इन पंक्तियों में तो हमने 'भक्ति' सच्चे तत्वज्ञान, ध्यानयोग के गुप्त रहस्य पर [illegible] डालते हुए यह बताने का प्रयत्न किया है कि अपने [illegible] किये हुए उच्च आदर्श एवं [illegible] भविष्य [illegible]

चमता, मानसिक चित्र निर्माण करना, आवश्यक है। ईश्वर मानने वाले या न मानने वाले सभी व्यक्तियों के लिए आवश्यक है कि ध्येय प्रतिमा का ध्यान किया करें। मनोविज्ञान शास्त्र की दृष्टि से यह व्यवहार कल्पवृक्ष के समान मनोवाञ्छा पूरी करने वाला सिद्ध होगा।

---

# पूजा का मर्म।



यह भली प्रकार स्मरण रखना चाहिये कि पूजा उपासना प्रयोजन ईश्वर को प्रसन्न करना नहीं वरन् आपकी उ करना है। ईश्वर निन्दा स्तुति से प्रभावित नहीं होता। उपासना की जो वेदियाँ बनी हुई हैं वह ईश्वर को खुश के लिये नहीं हैं वरन् उन उपासना वेदियों के आधार पर आत नति की एक सुन्दर व्यवस्था बनाई गई है।

देव मंदिरों का निर्माण हमारे पूजनीय पूर्व पुरुषों ने सार्वजनिक धर्म संस्था के रूप में किया था। आज कल ज की सुख शान्ति के लिये सरकारी, अर्ध सरकारी, गैर सर अनेक संस्थाए स्थान स्थान पर होती हैं। चिकित्सालय, ालय, पाठशाला, व्यायामशाला, पूजामठ, कथा, सत्संग, ग, मनोरञ्जन आदि के लिए अलग अलग संस्थाऐं ब

जाती हैं और उनके लिए स्थान का. पैसे का पृथक पृथक प्रबंध होता है प्राचीन काल से यह सब व्यवस्थाएं एक ही स्थान पर होती थीं। मंदिर संस्था का निर्माण बहुत सुदृढ़ आधार पर होता था इसलिए वह स्थानीय जनता की अनेक सार्वजनिक आवश्यकताओं की पूर्ति स्वयं कर लेती थी। धर्म और ईश्वर का संबंध मंदिर संस्था से स्थापित कर देने से पुण्य, लाभ होने की धारणा बना देने से, आर्थिक व्यवस्था अपने आप हो जाती थी। आज कल की तरह सार्वजनिक कार्यों के लिए घर घर चंदा मांगने की आवश्यकता न होती थी वरन् वहाँ के निवासी अपनी मंदिर संस्था के लिए स्वयं ही दान दिया करते थे। विवाह, पुत्र जन्म, व्यापार लाभ, आदि खुशी के अवसरों पर मंदिरों को भरपूर दान दिया जाता था, महोत्सवों के समय भी मंदिरों में विशेष दान देने की प्रथा थी। साधारण अवसरों पर भी कुछ न कुछ दिया ही जाया करता था इस तरह मंदिरों के पास स्वेच्छा और श्रद्धा से आया हुआ धन पर्याप्त मात्रा में जमा रहता था। सुरक्षित पूंजी को मूर्ति के जेवरों के रूप में रख दिया जाता था।

पवित्र एवं सार्वजनिक जीवन के लिए अत्युपयोगी मंदिर संस्था का कार्य संचालन यों ही किसी ऐरे गैरे नत्थू खैरे नौकर के हाथ में नहीं सौंप दिया जाता था, वरन् विद्वान् सदाचारी, धर्मवान, सुयोग्य ब्राह्मण को मंदिर संस्था का संचालक नियुक्त किया जाता था। महन्तजी या पुजारीजी का पद अत्यंत ऊंचे गौरव का था। इस महान् उत्तरदायित्व को बहुत ही सुयोग्य धर्मसेवी सज्जन ग्रहण करते थे। उनकी अन्न वस्त्र सम्बन्धी जीविका मंदिर में आये हुए दान के कुछ भाग से चल जाती थी, धनोपार्जन की चिन्ता से मुक्त होकर वे अपने सच्चरित्र

की शारीरिक और मानसिक उन्नति के लिए निरन्तर प्रयत्न करते रहते थे। एक भी यजमान का अशिक्षित, रोगी, अधर्मी, अविवेकी होना, पुजारीजी, पुरोहितजी, केलिए लज्जा की बात थी। पाप पुण्य में पुरोहित दशवें अंश का साक्षी माना गया है। क्योंकि यजमान तो पुण्याचरण करता है परन्तु उसमें ऐसी सद्बुद्धि उत्पन्न करने के लिए तो परोहित ने ही बहुत समय तक परिश्रम किया था इसलिए दशवें अंश का पुण्य पुरोहित को मिलना आवश्यक है। यदि यजमान पाप करता है तो इसमें पुरोहित की कर्तव्यहीनता, अयोग्यता, निर्बलता, सिद्ध होती है। उत्तरदायित्व अपने ऊपर लेकर उसे पूरा न करना भी तो अपराध है, इस दृष्टि से यजमान के पाप में पुजारीजी को भी दशवें भाग के भागीदार बनना पड़ता था। पुरोहित, पण्डित, पुजारी गुरू आदि कई श्रेणियां आजकल दिखाई देती हैं, पूर्व काल में यह सब एक ही तत्त्व था। जहां कार्य बहुत अधिक बढ़ जाता था वहां कई व्यक्तियों को अलग अलग काम सौंप दिये जाते थे, जहां थोड़ा काम होता था वहां एक सज्जन कब काम पूरा करते रहते थे।

संस्था के संचालन में स्थायी कर्मचारी तथा, आर्थिक आय की आवश्यकता होती है। मंदिर का भवन, महन्त एवं चढ़ावा (दान) के रूप में उपरोक्त तीनों ही व्यवस्थाओं का सुन्दर समन्वय हुआ है। नगरों में, मुहल्लों में, कस्बों में, ग्रामों में, हम मन्दिरों का अस्तित्व पाते हैं। मानव जीवन को सुख शान्ति के ढांचे में ढालने वाली इन संस्थाओं को अत्यन्त उपयोगी समझ कर विवेकशील धर्म पुरुषों ने इनका अधिक से अधिक संख्या में विस्तार किया था। 'पाठशालाओं की वृद्धि हो' इस आवश्यकता को इस समय हर समझदार व्यक्ति अनुभव करता है, उस

समय यह आवश्यकता अनुभव की जाती थी कि अक्षर ज्ञान के साथ साथ शारीरिक और मानसिक उन्नति की क्रियात्मक सुदृढ़ शिक्षा देने वाली मन्दिर संस्थाओं की वृद्धि हो। इसलिए मंदिर बनाना, बनवाना उच्च कोटि का धर्म कार्य गिना गया है। सचमुच ऐसे उपादेय, आदर्श, एवं जनता का पथ प्रदर्शन करने वाली धर्म संस्था का निर्माण करना ऊँचे दर्जे का सात्विक पुण्य कार्य ही कहा जाना चाहिए।

मंदिर संस्था के अन्तराल में मूल उद्देश्य जनता की शारीरिक और मानसिक उन्नति के लिए जबरदस्त पथप्रदर्शन करना था। उसका स्थानीय रूप ऐसा बनाया गया था कि जनता की अटूट श्रद्धा उन पर बनी रहे। पूजनीय अवतारी महापुरुषों की मूर्तियां, ईश्वरीय शक्तियों की तस्वीरें, मानव जीवन के उच्च आदर्शों की ध्येय प्रतिमाऐं, उन मंदिरों में पधराई जाती थीं जिन्हें देखते ही दर्शकों के अन्तःकरण में श्रद्धा का संचार हो। "महन्तजी के अन्नदाता हम हैं।" ऐसा अहंकार किसी यजमान के मन में न आने पावे, और "मैं दूसरों के दिए टुकड़े से पेट पालता हूं।" ऐसी लज्जा पुजारीजी अनुभव न करें इसलिए एक मध्यवर्ती मार्ग निकाला गया, वह था—'मूर्तियों को भोग लगाना।' देख लिया जाता था कि मंदिर में कार्य करने वाले जितने व्यक्ति हैं, उनकी आवश्यकता पूर्ति के योग्य भोजन मूर्तियों के भोग के लिए तैयार होता था और प्रसाद के रूप में महन्तजी उन्हें ग्रहण करते थे। यजमान समझते थे ईश्वर को भोग लगाया जारहा है, महन्तजी समझते थे ईश्वर का प्रसाद खाते हैं। इस प्रकार इस अहंकार एवं लज्जा की जड़ को ही काट दिया गया। जब क्रम समाप्त होने को हो तो पुजारी जी भी बिना संकोच के कह सकते थे कि भाई अब ईश्वर के भोग

के लिए अन्न चाहिए। यजमान भी चिन्ता करते कि कहीं ऐसा न हो कि ईश्वर की मूर्ति भूखी रह जाय। इस प्रकार ईश्वर को अभ्यस्त बनाकर महन्तजी के जीवन निर्वाह का उत्तम प्रबंध किया गया था, "भोग लगाना" इस प्रक्रिया के अन्तर्गत मन्दिर संचालक की निर्वाह व्यवस्था छिपी हुई है।

उस समय आज की घड़ियां नहीं थी। धूप घड़ी, जल घड़ी बालू घडी आदि का प्रबन्ध मन्दिरों में रहता था। आज कल बड़े नगरों में सरकारी घंटाघर बने हुए हैं, जहाँ जनता की जानकारी के लिये घंटा बजाया जाता है। प्राचीन समय प्रातःकाल उठ बैठने, दोपहर को भोजन करने, रात को का बन्द करने तथा सो जाने के समय पर मंदिरों में आरती आदि का घंटा बजता है। उसे सुनकर सब लोग सहज ही सम जान लेते थे। पत्थर की मूर्ति को जगाने के लिए घंटा न बजता था वरन शंख, झालर बजाने का उद्देश्य जनता को समय की जानकारी करा देना होता था। श्रद्धा भावना जाग्रत रख के लिए एवं रुचि बढ़ाने के लिए कभी कभी मूर्तियों की कु पूजा अर्चा भी आवश्यक समझी जाती थी तो पुष्पाञ्जलि दीपदान, शृङ्गार आदि की भी थोड़ी बहुत व्यवस्था हो जा थी। इस तरह मन्दिरों में लोक सेवा के साथ साथ कुछ स्थानि आकर्षण सजाव शृङ्गार भी होता रहता था।

भारतीय मनोवृत्ति सदा से अलंकार प्रिय रही है। छाय वादी, रहस्यवादी, विचार धारा को पसन्द किया गया है। स को रूखे और नंगे रूप में रखने की अपेक्षा उसे शिव सुन्दर बनाने पर विशेष जोर दिया गया है। सत्यं शिवं सुन् यहां की प्रधान अभिरुचि रही है। शारीरिक और मानसि उन्नति के सीधे सादे नियमों में भी रहस्य वाद को सम्मिलि

करके इन्हें अधिक सुन्दर एवं आकर्षक बनाने का प्रयत्न किया गया है। स्नान करने से शरीर का मैल छूट जाता है और स्वास्थ्य वृद्धि होती है यह सीधी सी बात है परन्तु उसे भारतीय धर्मवेत्ताओं ने इस रूप से रखा है कि स्नान से धर्म लाभ होता है। उपवास करना उदर शुद्धि के लिए उत्तम नियम है यह सर्व विदित बात है इसी को आचार्यों ने इस तरह कहा है कि उप वास से स्वर्ग लाभ होता है। ईश्वर को प्रसन्न करने के नाम पर तीर्थ यात्रा, हवन, यज्ञ, दान, जप, आदि शुभ कर्मों का महात्म्य वर्णन किया गया है। तत्वज्ञानी लोग यह मानते रह सकते हैं कि इन सब कर्मों का ईश्वर से कोई संबंध नहीं यह तो अपने लाभ की बातें हैं। परन्तु इससे तीर्थ यात्रा आदि शुभ कर्मों के महात्म्य में कमी नहीं आती। आयुर्वेद शास्त्रों में लिखा है कि सौ योजन पैदल चलने से जघाओं के स्नायु सुदृढ होजाते हैं और प्रमेह रोग अच्छा हो जाता है। तीर्थ यात्रा में जाने से स्नायुओं की दृढ़ता, रोग की निवृत्ति, स्वास्थ्य कर स्थानों में निवास, तीर्थ वासी विद्वान् धर्म प्रचारकों का सत्संग, यह सब क्या कम लाभ की बातें हैं। इनन लाभ को ईश्वर की प्रसन्नता का फल कहने में कुछ अत्युक्ति नहीं है। हिन्दू धर्म में ईश्वर के नाम पर जो भी उत्तमोत्तम सिद्धान्त प्रचलित किये गये हैं वे सभी हमारे प्रत्यक्ष लाभ के लिए हैं। कथा पुराण कहने सुनने से ईश्वर प्रसन्न होता है। सदुपदेशों को श्रद्धा पूर्वक श्रवण करना इतना महत्वपूर्ण है कि उससे जीवन में असाधारण दैवी परि-वर्तन हो सकता है, क्या इतने बड़े लाभ को ईश्वर की प्रसन्नता नहीं कहा जा सकता ?

रहस्यवादी अलंकारिक ढंग से शरीर और मन की उन्नति करने वाले कार्यों को ईश्वर को प्रसन्न करने वाला बताया

गया है। इसका तत्व-अर्थ यह है कि इन कार्यों से मनुष्य का व्यक्तिगत एवं सामूहिक प्रत्यक्ष लाभ होता है। ईश्वर निस्पृह है उसे निन्दा स्तुति की कुछ भी परवाह नहीं है। अग्नि तत्व न तो किसी पर प्रसन्न होता है न किसी से नाराज। जो व्यक्ति अग्नि संबंधी नियमों को ठीक तरह जानते हैं और उनका ठीक उपयोग करते हैं वे अग्नि की सहायता से अनेक लाभ उठाते हैं। जो अग्नि के नियमों को भंग करते हैं वे जल जाते हैं या अन्य प्रकार से हानि उठाते हैं। जो अग्नि के नियमों से लाभ उठाता है वह दूसरे शब्दों में यों कह सकता है कि अग्नि की कृपा मुझ पर है जो अग्नि के नियमों को तोड़ कर जल मरता है वह समझता है कि अग्नि का मेरे ऊपर प्रकोप है। असल में अग्नि किसी पर प्रसन्न या अप्रसन्न नहीं है, निन्दा स्तुति से वह प्रभावित नहीं होती। ईश्वर भी ऐसा ही समदर्शी और निर्विकार है। उसकी विशेष प्रसन्नता या अप्रसन्नता किसी पर भी नहीं होती। ईश्वरीय नियमों का पालन करने और तोड़ने वाले अपने आप उस कृपा अकृपा को अपने ऊपर खींच बुलाते हैं।

मंदिरों, मठों, तीर्थों का ईश्वर को निवास स्थान कहा जाता है क्योंकि इन स्थानों के द्वारा वह कार्य होते हैं जिससे जन सेवा हो, जन समाज के सुख सौभाग्य से अभिवृद्धि हो। सत्य की ओर चलना सात्विकी उन्नति की तरफ अग्रसर होना जीव का धर्म है। धर्म का पालन करने सेईश्वर प्रसन्न होता है। पूजा उपासना का तात्पर्य यह है कि हम स्वयं अधिक तीव्र गति से उन्नति पथ पर कदम बढ़ावें और दूसरों को उत्थान पथ पर अग्रसर करें। सारे धार्मिक कर्मकाण्ड एवं ईश्वर पूजा के उपकरण उपरोक्त उद्देश्य की पूर्ति के लिए ही बनाये हैं। निर्विकारी, समदर्शी, निर्लिप्त,

निष्पक्ष ईश्वर के साथ पूजा प्रार्थना के संबंध जोड़कर भारतीय आध्यात्मवेत्ताओं ने एक बड़ी ही मनोवैज्ञानिक चातुरी का परिचय दिया है। हम लोगों को इस अद्भुत समन्वय के लिए उन सूक्ष्मदर्शी आचार्यों की बुद्धि पर गर्व करना चाहिए।



# पूजा का मर्म।

ईश्वर है। उसे न मानने की अपेक्षा मानने में अधिक लाभ है। हमारी परलोक उन्नति में ईश्वर की मान्यता रखने से पर्याप्त सहायता मिलती है। मानसिक उन्नति की दृष्टि से ईश्वर को मानना उतना ही उपयोगी है जितनी शारीरिक उन्नति के लिए उत्तम आहार विहार का सेवन करना। ईश्वर को साधन बनाकर सामाजिक व्यवस्था को सुखद शान्तिमय, मानवजीवन को संतुलित एवं मानसिक विकास को अधिकाधिक उन्नतिशील बनाने का प्राचीन सुन्दर प्रयत्न किया गया है। यह सब बातें पिछले पृष्ठों पर पाठक पढ़ चुके हैं। अब हमें तात्त्विक दृष्टि से ईश्वर और आत्मा के सम्बन्धों पर विचार करना है और यह देखना है कि आत्मा को परमात्मा का आश्रय ग्रहण करने से क्या लाभ होता है।

आपका इष्ट देव है। इस चित्र को ऐसे स्थान पर रखिए जहाँ बार बार आपकी दृष्टि पड़ती हो। साधना के समय-प्रातः सायं-इस चित्र को सामने रख कर बड़े ध्यान पूर्वक उसके एक एक अङ्ग को बहुत देर तक देखते रहा करिए। बीच बीच मे नेत्र बंद करके उस चित्र का ध्यान करिये, चित्र को आंखों से देखना-फिर आंख बन्द करके उसका ध्यान रखना' इस क्रम को एक दो घंटा तक नित्य जारी रखिये। कुछ दिन में ऐसा अभ्यास हो जायगा कि नेत्र बन्द करते ही वह चित्र मानस नेत्रों के सामने प्रत्यक्ष खड़ा हो जायगा अर्थात् ध्यान मे वह तस्वीर ऐसी साफ दिखाई देने लगेगी कि मानो खुली हुई आखों से सामने रखे हुए चित्र को ही देख रहे हैं। आरम्भ काल में ध्यान प्रतिमा धुँधली होती है पर प्रयत्न करने से वह धीरे धीरे अधिक स्पष्ट होती आती है।

इस चित्र में ईश्वरीय प्राण प्रतिष्ठा कीजिये अर्थात् ऐसी भावना कीजिये कि यह जड़ तस्वीर नहीं वरन् सजीव देवता है। उसके अन्दर शरीर और मन सम्बन्धी सभी योग्यताएँ एक जीवित मनुष्य की भांति मोजूद हैं। वह प्रतिमा सब कुछ सुनती है, जानती है और अनुभव करती है। उस मानस चित्र को जीवित देवता मान लेने के उपरान्त अब उसमें गुणों, योग्यताओं और शक्तियों की स्थापना कीजिए। मनुष्य चाहता है कि मेरा शरीर सुदृढ, गठीला, रक्त मास से भरा हुआ, गौर वर्ण हो। बड़े नेत्र, लम्बी नाक, भरा-हुआ गुलाबी चहरा, पतले हाथ, सुन्दर दांत इस प्रकार जितनी ऊंची सौन्दय की कल्पना आप कर सकते हैं और स्वस्थ सुगठित शरीर की उत्तम भावना जितना आप स्थिर कर सके उतनी उस चित्र मे सम्मिलित करिए। शारीरिक दृष्टि से ये सब ऊंची कल्पाएँ अपने इष्टदेव

के साथ जोड़ दीजिये जिन्हें प्राप्त करने की आप इच्छा करते हैं। और भी खुलासा इस बात को यों समझिए कि कोई देवता प्रसन्न होकर आपको यह बरदान मांगने के लिए कहे कि तुम जैसा अच्छा शरीर अपने लिए चाहो मांगलो। निस्संदेह उस समय तुम अपनी कल्पना को जितनी ऊँची दौड़ा कर स्वस्थ सुन्दर शरीर का होना सोच सकते हैं वैसा शरीर मांगोगे। अपने इष्ट देव का ठीक ऐसा ही शरीर ध्यान करने का प्रयत्न करो। उसके एक अंश में मन मोहक सौन्दर्य की भावना करो।

अब उस प्रतिमा में मानसिक गुणों की प्राण प्रतिष्ठा करनी है। तामसी और राजसी गुणों को आप छोड़ दीजिये क्योंकि उस मंजिल को तो आप पार कर चुके या बहुत जल्द कर चुकने वाले हैं। सत्वगुण अभी प्राप्त करना शेष है। इसलिए इष्ट देव में केवल सत् तत्वों की ही स्थापना कीजिए। प्रेम, दया, क्षमा, सहायता, सेवा, उदारता, त्याग, करुणा, प्रसन्नता, परमार्थ आदि सात्विक गुणों का समन्वय इष्ट देव में होना चाहिये। देवताओं में मनुष्य की अपेक्षा बहुत ऊचे सात्विक गुण होते हैं वे अत्यन्त परमार्थी होते हैं, सेवा और सहायता उनके प्रधान कर्म होते हैं। इष्ट देव में इन सभी सद्वृत्तियों की प्रचुरता आपको माननी चाहिये। स्मरण रखिये एक भी तामसी गुण की मान्यता इष्ट देव में न होजाय वरना वे दुर्गुण भी आपको मिलेंगे। जो लोग अपने इष्ट देवों में चोरी, व्यभिचार, छल, मद्यपान, निर्दयता आदि दुष्टताओं का होना भी जोड़ लेते हैं वे बड़ी भारी भूल करते हैं। लालटेन में रंगीन काँच लगा देने पर जैसे रोशनी भी लाल ही होती है वैसे ही देवता में तामसी गुण जोड़ देने पर उसकी भक्ति से भी वही गुण प्रसाद रूप में

मिलते हैं । इसलिये यदि आप इष्ट देव को राम, कृष्ण आदि महापुरुषों के रूप में मान रहे हैं तो उनके चरित्र में जो दोष थे, उन्हें अपनी इष्ट प्रतिमा में भूलकर भी न आने दीजिये । अन्यथा बड़ी भयंकर हानि होगी । कहते हैं कि उलटा मन्त्र अपने से जप करने वाले को हानि होती है । इष्ट देव में तामसी गुण आरोपित कर देने पर अत्यन्त ही घातक परिणाम उपस्थित होता है । ध्यान प्रतिमा के अन्तर्गत सात्विक दैवी गुणों की ही मान्यता होनी चाहिए जिससे उनकी भक्ति पर प्रसाद स्वरूप वही गुण प्राप्त हो सकें ।

मनुष्य की शक्तियाँ सीमित हैं । वह नियत मर्यादा तक ही क्षमता रखता है । उस मर्यादा से बाहर उसकी पहुंच नहीं है। यह सीमा बन्धन उसे बहुत अखरता है । अष्ट सिद्धि, नव निद्धि, का अर्थ उस बन्धन से ऊँचा उठ जाता है । इष्ट देव की शक्तियाँ अनन्त माननी चाहिये । इस प्रकार इष्टदेव की मानसिक स्थापना करके उसमें श्रद्धा और विश्वास सुदृढ़ करना चाहिये । ईश्वर सभी रूपों में है तो इस ध्येय प्रतिमा में क्यों न होगा । कोई भी दृष्य अदृष्य पदार्थ ईश्वरीय सत्ता के बिना बनना सम्भव नहीं है मन ने जो यह श्रद्धा मूर्ति बनाई है निस्संदेह ईश्वर उसके भीतर समाया हुआ है । वह ईश्वरीय शक्ति से प्रथक नहीं है । माना कि यह प्रतिमा पूर्ण ईश्वर नहीं है परन्तु ईश्वर तत्व के उन अंशों का समूह अवश्य है जिन्हें हम अपने जीवन के लिए आवश्यक समझते हैं और इच्छा करते हैं । कल्पित भूत प्राण घातक बन जाता है तो कल्पित प्रतिमा भी कल्पवृक्ष बन सकता है । कल्पना की हुई इष्टदेव की प्रतिमा निरर्थक नहीं है वरन् भक्ति [illegible] मनो वाँछित लाभ उठाया जा सकता है

## 'सोऽहं' साधना

साधना के लिए प्रातःकाल सूर्योदय से पूर्व प्रातःकाल
थवा दिन छिपे सायं-संध्या समय बहुत उत्तम है। फिर भी
ई कोई प्रतिबन्ध नहीं है, यदि किसी अन्य समय में शान्ति-
चक एकान्त समय मिलता हो तो वह भी ठीक है। किसी
कान्त और निर्विघ्न स्थान में आसन जमाइए। नेत्रों को बन्द
रिये और दोनों हाथों को गोदी में रख लीजिए। शरीर को इस
रह बिलकुल ढीला कर दीजिए कि किसी अङ्ग पर अनावश्यक
बाव या तनाव न रहे। सीधी सीधी सरल स्थिति में शान्त
त्त से बैठकर इष्टदेव का अपने मस्तिष्क प्रदेश में, ब्रह्माण्ड
ध्यान कीजिए। जब ध्यान प्रतिमा मानस नेत्रों के सामने
स्पष्ट हो जावे तब साँस की चाल पर नासिका का नियन्त्रण
आरम्भ कीजिए। सांस लेने और छोड़ने का ध्यान नासिका
खे। आध्यात्म वेत्ता जानते हैं कि नासिक द्वारा वायु जब
भीतर जाती है तो 'सो' शब्द सीटी के समान बजता है और
जब वायु बाहर निकलती है तो 'ह' ध्वनि होती है। हर सांस
के साथ 'सोऽहं' जप होता रहता है। कानों को नियुक्त करना
चाहिए कि वे इन शब्दों को सुनें। जिह्वा स्वांस प्रश्वास
के साथ साथ 'सोऽहं' शब्दों का उच्चारण करती रहे। इष्टदेव का
नेत्रों का देखना और 'सोऽहं' ध्वनि का नाक का अनुभव
करना, कान का सुनना, जिह्वा का उच्चारण करना यह सब म
ही मन होना चाहिए। बाह्य इन्द्रियाँ तो अपना कार्य बन्द कि
रहें पर सूक्ष्म इन्द्रियाँ उपरोक्त साधना में लगी रहें।

जब स्पर्शेन्द्रिय का ज्ञान होता है 'सो' ध्वनि के साथ इ
देव की प्रतिमा को [illegible] 'ह' ध्वनि

आडम्बर" का होता है। लोग अपनी स्वतंत्र बुद्धि की आत्म प्रेरणा का, इस नशे से हनन कर डालते हैं और पाप पूर्ण परिस्थितियों में भी नाली के कीडे की तरह संतोष लाभ करने लगते हैं।

इस तीसरे दर्जे के ईश्वर को बहुत प्राचीन समय में "शैतान" नाम दिया गया था। आध्यात्मिक विद्वान उसे "अफीम की गोली" कहते हैं। समाज शास्त्रियों की दृष्टि में वह "स्वार्थ साधन का आडम्बर है।" हम इसे "पाप प्रपंच" घोषित करते हैं और अपने पाठकों से अनुरोध करते हैं कि इस मानसिक महामारी को हजार कोस दूर से दण्डवत करते हुए उससे बच भागने के लिए सदैव सावधान रहें।

# मनुष्य को देवता बनाने वाली पुस्तकें:—

यह बाजारू किताबें नहीं हैं, इनकी एक एक पंक्ति के पीछे गहरा अनुभव और अनुसंधान है:—

| | |
|---|---|
| १—मैं क्या हूं ? | ।=) |
| २—सूर्य-चिकित्सा विज्ञान | ।=) |
| ३—प्राण चिकित्सा विज्ञान | ।=) |
| ४—परकाया प्रवेश | ।=) |
| ५—स्वस्थ और सुन्दर बनने की अद्भुत विद्या | ।=) |
| ६—मानवीय विद्युत के चमत्कार | ।=) |
| ७—स्वरयोग से दिव्य ज्ञान | ।=) |
| ८—भोग में योग | ।=) |
| ९—बुद्धि बढ़ाने के उपाय | ।=) |
| १०—धनवान बनने के गुप्त रहस्य | ।=) |
| ११—पुत्र या पुत्री उत्पन्न करने की विधि | ।=) |
| १२—वशीकरण की सच्ची सिद्धि | ।=) |
| १३—मरने के बाद हमारा क्या होता है | ।=) |
| १४—जीव जन्तुओं की बोली समझना | ।=) |
| १५—ईश्वर कौन है ? कहां है ? कैसा है ? | ।=) |
| १६—क्या धर्म ? क्या अधर्म ? | ।=) |
| १७—गहन कर्मणोगति | ।=) |
| १८—जीवन की गूढ़ गुत्थियों पर तात्विक प्रकाश | ।=) |
| १९—पंचाध्यायी धर्म नीति शिक्षा | ।=) |
| २०—शक्ति संचय के पथ पर | ।=) |
| २१—आत्म गौरव की साधना | ।=) |
| २२—प्रतिष्ठा का उच्च सोपान | ।=) |
| २३—मित्र भाव बढ़ाने की कला | ।=) |
| २४—आन्तरिक उल्लास का विकास | ।=) |
| २५—आगे बढ़ने की तैयारी | ।=) |